जो अंशु मिलता था, वही अंशुपट्ट कहलाता है। मनुसंहितामें चीन आदि जनपदवासीको भारतके अन्तर्गत जाति बताया है। फिर भी मनुसंहितामें चीनांशुक अर्थात् चीनोंके निर्मित सूक्ष्म वस्त्रका कोई उल्लेख नहीं है। इससे मालूम होता है, कि मनुसंहिताकी रचनाके समय भारतवर्षमें कौषेय और अंशुपट्ट नामक जो दो प्रकारके वस्त्र प्रचलित थे, वह चीनांशुकसे स्वतन्त्र हैं। महाभारतके राजसूय-पर्वाध्यायमें लिखा है कि, चीनोंने राजा युधिष्ठिरको चीनांशुक उपहार दिया था। जैसे—

"प्रमाणरागस्पर्शाढ्यान् बाह्लीचीनसमुद्भवम्।
और्णञ्च राङ्कवञ्चैव पट्टजं कीटजन्तथा॥"

(सभा ५२।२६)

शायद इसी समय भारतवर्षमें पहले पहल चीनांशुकका प्रचार हुआ होगा। धर्मकर्ममें नहीं आने पर भी चीनांशुक भारतवासीकी विलास सामग्री समझा जाता था। जैसे—

"चीनांशुकमिव केतोः प्रतिवातं नीयमानस्य।"

(कालिदास-शकुन्तला १म अङ्क)

शायद चीनांशुक जब भारतीय राजाओंकी विलास-सामग्री थी, तब चीन देशीय कीड़े इस देशमें लाया और उसका प्रतिपालन किया गया होगा। संस्कृतसाहित्यमें रेशमकीटका नाम पुण्डरीक है। आज भी मालदह अञ्चलमें जो रेशमके कीट पालते हैं, वे पुण्डरीकाक्ष या पुण्ड्र कहलाते हैं। पुण्डरीक शब्द ही अपभ्रंशसे पोहू, पोलू, पूलू या पिल्लू हुआ है। ईसाजन्मसे कई सदी पहले पोण्ड्रवर्द्धनके निकट पुण्डरीक नामक एक वणिक् शाखाका हाल जैनोंके कल्पसूत्रमें मिलता है। मालदहसे बगुड़ा पर्यन्त एक समय रेशम बहुतायतसे उत्पन्न होता था तथा पिलूका व्यवसाय भी जोरों चलता था। वहां जो पिलूका व्यवसाय करते थे उनमेंसे एक उच्च श्रेणी जैनशास्त्रमें पुण्डरीक नामसे प्रसिद्ध है। संस्कृत शास्त्रमें कौषेय, पट्ट, क्रिमिजसूत्र, कीटजन्तु, कीटसूत्र, कीटज, दुकुल और दुगुल ये सब रेशमके पर्याय कहे गये हैं। उक्त नामोंसे भी वैदेशिक संश्रवका कोई आभास नहीं मिलता। चीन भाषामें शां (Tsan)से कोया और शी (Tsi) कीट समझा जाता है। इसी शीसे मुगल सिके, कोरिया सिर, ग्रीक सेरिकोन, लाटिन सेरिकम (Sericum) जर्मन सिडेन (Seiden), फरासी सोयो (Soie), रूस सिचलक (Sheolk), आंगले-सकसन सिवलक (Seole), आइसलण्डीय सिल्के (Silke) और ब्रह्मदेशीय सा (Tsa) हुआ है। उक्त नाम देखनेसे स्पष्ट मालूम होता है, कि चीन और मोङ्गोलियासे रेशम यूरोपमें पहुंचा है। आसामी भाषामें पाटको कोया, कश्मीरी भाषामें रेशम कहते हैं। यहां तक, कि तामिल भाषामें भी पट्टु शब्दसे रेशम समझा जाता है। विभिन्न भाषाके ये सब शब्द संस्कृत पट्ट शब्दके अपभ्रंश हैं, इसमें संदेह नहीं। उद्धृत विभिन्न भाषाके शब्दोंसे क्या यह नहीं समझा जाता, कि भारतके पूर्वप्रान्तवासी ब्रह्मवासिगण चीनोंसे रेशमका नाम ग्रहण करने पर भी क्या दक्षिण भारतमें क्या, सुदूर उत्तर भारतमें कहीं भी वैदेशिक नाम नहीं लिया जाता था। इससे यही साबित होता है, कि अंशुपट्ट या भारतीय रेशम भारतवासीका निजस्व है। महाभारतमें पिल्लूकीटको 'कृमि' कहा है।* आज भी काश्मीर अञ्चलमें कीड़ाका पालन करने वाले क्रिमिक' कहलाते हैं। और तो क्या, रामायणमें भी आसामके उत्तरांशको कोषकार कहा है।

"मागधांश्च महाग्रामान् पुण्ड्रांश्चाङ्गांस्तथैव च।
भूमिञ्च कोशकाराणां भूमिञ्च रजताकराम्॥"

(किष्किन्धा ४०।२३)

रामायणके वर्णनसे ही मालूम होता है, कि हिमालयके क्रोड़स्थ कोषकार नामक जनपदसे बहुत पहले चीन और भारतवासीने रेशम या टसरका सन्धान पाया होगा। बाइबेलके प्राचीन अंशमें सेरिकोथ (Sheri-koth of Issiah 19. ix) नामक रेशमका उल्लेख है। भाषाविद्गण उस शब्दसे चीनके साथ संश्रव स्वीकार करते हैं। इधर हिब्रू मेशी और दोमसेक, अरबी दिमस्क और कुश तथा पारसिक अब्रेशम या रेशम एक पर्यायवाचक शब्द हैं। इन सब शब्दोंके साथ चीन या भारतीय रेशम शब्दका कोई संश्रव नहीं है।

चीन-इतिहासमें लिखा है, कि फोहि नामक चीन-

* "कृमिर्हि कोषकारस्तु बध्यते स्वपरिग्रहात्॥"

(भारत १२।३२६।२६)

प्रधानतः १५ प्रकारके पिल्लूकीट और ३१ प्रकारके टसर-कीटका संधान पाया गया है। उन सब जातियोंमें भी फिर बहुत-सी उपजाति देखी जाती हैं। उनमेंसे विलायती ( Bombyx mori ) और चीना पिल्लू (Bombyx sinensis ) तथा इन दो श्रेणियोंकी कुछ उपजातिको हम लोग भारतीय माननेके लिये तय्यार नहीं है। ये सब विभिन्न समयमें भारतवर्ष लाये और पाले गये हैं। इनमेंसे चीनापिल्लू कब इस देशमें लाया गया है उसे कोई नहीं कह सकता। विलायती कीड़ा चीनके सभी प्रदेशोंमें, काश्मीर, अफगानिस्तान, पारस्य, बोखारा, सिरिया, फ्रान्स, इटली, स्पेन, युक्रेन रूस, तुरुष्क, इजिप्ट, अलजिरिया, अष्ट्रेलिया, अमेरिका आदि देशोंमें ही अभी पाया जाता है, किन्तु इसका आदि जन्मस्थान चीनदेश है। इष्ट-इण्डिया कम्पनीके समय बङ्गालमें विलायती कीड़ा पालनेका इन्तजाम हुआ, किन्तु यह ग्रीष्मप्रधान बङ्गदेशकी अपेक्षा शीतप्रधान स्थानमें ही अधिकतासे होता है।

१८३६ ई०में डाक्टर स्पिड साहबने लिखा है, कि लगभग १५०० वर्ष हुआ, बड़ा कीड़ा इटलीसे इस देशमें लाया गया है। हाटन साहबके यत्नसे यह रेशमकीट चीनसे बङ्गालमें आया है। लेकिन कब लाया गया ठीक ठीक मालूम नहीं, किन्तु इस कीड़ेको हम लोग विदेशी पिल्लू नहीं मान सकते। यह 'देशी' पिल्लू नामसे तमाम मशहूर है। इसी नामसे इस कीड़ेको गौड़ीय या भारतीय कहनेमें कोई आपत्ति नहीं। १५० वर्ष पहले प्रकाशित फरासी वाणिज्य कोषसे जाना जाता है, कि उसके पहले कासिमबाजार, हरिपाल, अङ्गीपुर, राधानगर, सोनामुखी, नदिया, बगुड़ा, रङ्गपुर और निम्न आसाममें यह कीट अधिकतासे पाला जाता था।

काश्मीरमें भी रेशमकी खेती होती है। यहां चीन और बोखारासे अच्छे अच्छे रेशमके कीट लाये जाते हैं। वृटिश गवर्मेण्टके कृषिविभागके यत्न और युरोपीय रेशम वणिकोंके यत्नसे केवल बंगालमें ही नहीं, भारतके नाना स्थानोंमें देशी और विदेशी नाना प्रकारके रेशमकी खेती होने लगी है। दुःखका विषय है, कि रेशम-व्यवसायमें देशी लोग एक समय जो इतने जगद्विख्यात हो गये थे अभी उनके रेशम व्यवसायका उतना आदर न रह गया है।

रेशमका वाणिज्य।

सभी सभ्य देशोंमें शौकीन चीज समझ कर रेशमका आदर और वाणिज्य होता है। हजारों वर्षसे चीनदेशमें रेशमका वाणिज्य एक-सा चला आ रहा है। दूसरे देशमें थोड़ी-बहुत रेशमकी आमदनी रफ्तनी होने पर भी चीनदेशमें आमदनी नहीं होती, सिर्फ रफ्तनी होती है। इसीसे मालूम होता है, कि चीन किसीका भी रेशमके लिये मुखापेक्षी नहीं है। चीनके सब जिलोंमें जिस तरह काफी रेशम उत्पन्न होता है, उसी तरह नाना देशोंमें चीनसे वही सब उत्पन्न रेशम भेजा जाता है। इसी रेशमसे रूमाल, चादर, पगड़ी, साटिन, फीता आदि बनता है।

चीनकी तरह जापानमें भी यथेष्ट रेशम उत्पन्न होता है। जापानमें एक प्रकारका कीड़ा पैदा होता है जो बहुत रेशमके कोयेको नष्ट करता है। फिर भी यहां रेशमीवस्त्र बहुतायतसे प्रस्तुत होता तथा विलायत और भारतके बाजारोंमें उसकी खूब आमदनी होती है।

पूर्व उपद्वीप, श्यामदेश, पारस्य आदि स्थानोंमें जो रेशम उत्पन्न होता है, उसका अधिकांश अन्तर्वाणिज्यमें ही खपत होता है। पारस्यके येजद प्रदेशमें हुसेन कुली खाँ नामक एक प्रकारका बढ़िया रेशमी वस्त्र तैयार होता है। मध्यएशियामें बुखारा रेशम-व्यवसायका एक प्रधान स्थान है। चीनके रेशमकी अपेक्षा यहांका रेशम निकृष्ट समझा जाता है। यहांसे खास कर तीन प्रकारका लबि-अबि (नदीके किरे उत्पन्न), यह मजद और चिल्ला-जायदार नामक रेशम भारतमें भेजा जाता है। इनमेंसे चिल्लाजायदार रेशम ही श्रेष्ठ है। यह हमरत इमाम और कुवाद प्रदेशमें पैदा होता है।

भारतवर्षमें काफी रेशम उत्पन्न होता है, तो भी युरोपके बाजारोंमें भारतीय रेशमसे चीन, जापान, श्याम और पारस्यके रेशमका ही बड़ा आदर है। इष्ट इण्डिया कम्पनीने बंगालमें उत्कृष्ट रेशम प्रस्तुत करानेकी चेष्टा की। इसके लिये उन्होंने १८६१ ई०में बंगालके जमींदारोंसे अनुरोध किया। इसी समय इटलीसे कुछ रेशम व्यवसायी यहां आये। इटली प्रथानुसार रेशम

जायदाद इस शर्त पर रखना कि जब वह रुपया दे जाय तब माल या जायदाद वापस कर दे, बंधक, गिरवी।

रेहनदार (फा० पु०) वह जिसके पास कोई जायदाद रेहन रखी हो।

रेहननामा (फा० पु०) वह कागज जिस पर रेहनकी शर्तें लिखी हों।

रेहल (अ० स्त्री०) पुस्तक रखनेकी पेंचदार तख्ती। रिहल देखो।

रेहली—१ मध्यप्रदेशके सागर जिलान्तर्गत एक तहसील। यह अक्षा० २३.६´ से २३° ५४´ उ० तथा देशा० ७८° ३६´ से ७९° २२´ पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण १२६६ वर्गमील और जनसंख्या डेढ़ लाखके करीब है। इसमें २ शहर और ६६० ग्राम लगते हैं। यहांकी जमीन बड़ी उपजाऊ है।

२ सागर जिलेके अन्तर्गत एक नगर और रेहली उप-विभागका सदर। यह अक्षा० २३° ३८´ उ० तथा देशा० ७९° ५´ पू०के मध्य अवस्थित है। समुद्रकी तहसे यह १३५० फुट ऊँचा है। यह स्थान स्वास्थ्यप्रद है। गुड़, चीनी और गेहूंके व्यवसायके लिये यह नगर प्रसिद्ध है।

पहले गोंड़राजगण यहां राज्य करते थे। पीछे बल-देववंशीय ग्वालजातिकी एक शाखा निकटवर्त्ती खमा-रिया ग्राममें आ कर बस गई। उन लोगोंने खमारियासे राजपाट उठा कर रेहली नगरमें राजधानी बसाई तथा सुदृढ़ दुर्गादि द्वारा उसे सुरक्षित कर दिया। पश्चात् बुन्देल सरदार राजा छत्रशालने अहीर जातिसे यह स्थान जीत लिया। अनन्तर उन्होंने फर्रुखाबादके शासनकर्त्ता महम्मद खाँ बङ्गशके विरुद्ध युद्ध किया। इस युद्धमें पेशवा बाजीरावने उन्हें सहायता पहुंचाई थी। इस प्रत्युपकारमें उन्होंने अन्यान्य सम्पत्तिके साथ पेशवाको यह स्थान दे दिया। वर्त्तमान दुर्ग उक्त पेशवा-के यत्नसे ही बनाया गया था। उस समय यहां अनेक सम्भ्रान्तवंशीय महाराष्ट्रकुल आ कर बस गये थे। आज भी उनका टूटा फूटा महल मौजूद है। १८१७ ई०में सागर जिलेके साथ रेहली वृटिश सरकारके अधिकार-भुक्त हुआ।

रेहुआ (हिं० वि०) जिसमें रेह बहुत हो।

रेहू (हिं० पु०) रोहू देखो।

रैंगलर (अं० पु०) इङ्गलैंडमें प्रचलित सर्वोच्च गणित-परीक्षामें उत्तीर्ण व्यक्ति।

रैक (अं० पु०) लकड़ीका खुला हुआ ढांचा जिसमें पुस्तकें आदि रखनेके लिये दर या खाने बने रहते हैं। यह आल-मारीके ढंगका होता है पर भेद इतना ही होता है, कि आलमारीके चारों ओर तख्ते जड़े होते हैं और यह कम-से कम आगेसे खुला रहता है।

रैकेट (अं० पु०) टेनिसके खेलमें गेंद मारनेका डंडा। इसका अग्रभाग प्रायः वर्तुलाकार और तांतसे बुना हुआ होता है।

रैक्व (सं० पु०) व्यक्तिविशेष। (छान्दोग्य उप० ४।१।३)

रैक्वपर्ण (सं० पु०) एक जनपदका नाम। (छान्दोग्य उप० ४।२।५)

रैख (सं० पु०) रेखके गोत्रमें उत्पन्न पुरुष। (पा ४।१।११२)

रैग्राम—स्कन्दपुराणवर्णित एक पुण्यक्षेत्र। यह क्षीराब्धी-के पश्चिम किनारे अवस्थित है। यहां ब्राह्मणादि चारों वर्णोंके लोग रहते थे। सह्याद्रिखण्डके अन्तर्गत कामाक्षी-माहात्म्यमें रैक्षेत्रका विशेष विवरण दिया गया है।

रैणव (सं० पु०) १ रेणुके गोत्रमें उत्पन्न पुरुष। (आश्व० श्रौ० १२।१४)

२ एक प्रकारका साम।

रैणुकेय (सं० पु०) १ परशुराम। २ रेणुकाके गर्भसे उत्पन्न।

रैतस (सं० त्रि०) रेतः सम्बन्धीय। (शत०ब्रा० १४।५।५।२)

रैतिक (सं० त्रि०) पित्तल सम्पर्कीय, पीतलका।

रैत्तिक—ऋषिप्रवर्त्तित गोत्रभेद। (स्कन्दपु० नागरख० १०८।१३)

रैतु (सं० पु०) रायता देखो।

रैत्य (सं० पु०) पित्तलनिर्मित पात्र, पीतलका बना बरतन।

रैदास (हिं० पु०) १ प्रसिद्ध भक्त जो जातिका चमार था। यह रामानन्दका शिष्य और कबीर, पीपा आदिका सम-कालीन था। रविदास देखो। २ चमार।

